श्रुतबोध, मेघदूत आदि कालीदासीय काव्यग्रन्थ दिखाने भी नहीं चाहिये। ऐसी समालोचना सरस्वती सरीखे पत्रमें प्रकाशित हो चुकी है। अस्तु।

जैन पुराण ग्रंथोंकी रचना अनुपम सौन्दर्यशाली है, इन पुराणोंमें अनेन पुराणोंके समान अ काश पातालके कुलावे मिलाकर असंभव वर्णन नहीं किया है किंतु यथार्थ, परम उपयोगी सिद्धात, इतिहास, गान आदि कलाएं अच्छे ढगसे बतलाई है। दृष्टांत देनेमें समय सकोचके अनुसार असमर्थ हैं। अस्तु। अंतमें जैन साहित्यके गौरवशाली दो तीन पद्य देता हू। ये श्लोक जिनेन्द्रभूषण भट्टारकने काशीमें अनेन विद्वानोंके सन्मुख कहे थे, किंतु दो मासमें भी किसी विद्वानसे इनका अर्थ नहीं लगा था।

"ताता ताती ततेतां ततति ततो तता साति ताती ततत्ता।
तात्ताती ता तताती तततितितिता तत्ततत्ते तितति॥
ताताताँतः निताती ततत्तु तातितता तातितातू तितत्तें।
तातेतित्तो तुताता ततुतति त्त्ततितांततुतोक्त॥"

इन दो श्लोकोंका अर्थ अभीतक किसी भी विद्वान्से नहीं लगा है, ढाईसौ रुपये पारतोषिक रक्खा था अतएव अनेक महामहोपध्याय तथा साहित्याचार्योंने शिरसे पैर तक पसीना भी बहाया किन्तु सभी निष्फल हुआ। इन दोनों श्लोकोंका अर्थ जैन सिद्धान्तभवन आरामें लिखा हुआ विद्यमान है।

चित्राल्कारका एक और भी पद्य विद्यमान है—
काग्वगोघटचच्छो जो झञटठडढणतु।
थाद धन्य पफ बभा मा या रालाव शषस।

इस श्लोकका अर्थ भी किसी विद्वान्से नहीं हो सका है। यह जैन कवितामें ही महत्व है कि जिसका गूढ अर्थ बड़े बड़े साहित्यज्ञ विद्वान् वर्षों तक पूर्ण प्रयत्न करने पर भी नहीं लगा सके हैं।

स्वामी समन्तभद्राचार्यकी जिस प्रकार न्यायविषयक रचना असाधारण है तथैव कविता में उनकी असाधारण पाण्डित्यपूर्ण वैसे तो स्वयम्भूस्तोत्र आदि प्रौढ कविता विद्यमान हैं किन्तु एक जिनशतक नामक काव्य है जिसमें चित्राळकार तथा यमकालकार ही अलकृत है। अस्तु।

जैन काव्योंका अन्य काव्योंमे बहुत अधिक महत्त्व है। इसका पूर्ण यथार्थ प्रदर्शन करानेके लिये सर्वथा असमर्थ हैं। यह समालोचना तो मुद्रित हुए इनेगिने काव्य ग्रंथोंकी है। जैन ग्रंथभडारमें विद्यमान अप्रकाशित ग्रंथ कैसे महत्वशाली हैं इसको सर्वज्ञके

सिवाय अन्य व्यक्ति क्या समझ सक्ता है ? । इसके अतिरिक्त दुष्टों द्वारा नष्ट हुए काव्य किस सुन्दरतासे सुन्दर थे यह भी हम नहीं जानसके हैं । किन्तु अवशिष्ट अल्प संख्या शाली ग्रंथ अनुपम तथा असाधारण हैं । इसका यथाशक्ति दिग्दर्शन करा दिया है जिससे अजैन विद्वानोंका तथा जैन विज्ञोंका भी मानसिक श्रम निकल जावे । अस्तु ।

जैनकाव्यके अमृतमयी अपारवारापारकी तीर-भूमिको लेखनी शक्तिभर प्रयत्न करनेपर भी न पा सकी । अतएव आनंददायिनी तरङ्गधारामें ही लीन होगई ।

अजितकुमार शास्त्री ।

